"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई. दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-01-03."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 20 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 16 मई 2008—वैशाख 26, शक 1930

### विषय—सूची

भाग 1.—(1) राज्य शासन के आदेश, (2) विभाग प्रमुखों के आदेश, (3) उच्च न्यायालय के आदेश और अधिसूचनाएं, (4) राज्य शासन के संकल्प, (5) भारत शासन के आदेश और अधिसूचनाएं, (6) निर्वाचन आयोग, भारत की अधिसूचनाएं, (7) लोक-भाषा परिशिष्ट.

भाग 2.—स्थानीय निकाय की अधिसूचनाएं.

भाग 3.—(1) विज्ञापन और विविध सूचनाएं, (2) सांख्यिकीय सूचनाएं.

भाग 4.—(क) (1) छत्तीसगढ़ विधेयक, (2) प्रवर समिति के प्रतिवेदन, (3) संसद में पुरःस्थापित विधेयक, (ख) (1) अध्यादेश, (2) छत्तीसगढ़ अधिनियम, (3) संसद के अधिनियम, (ग) (1) प्रारूप नियम, (2) अंतिम नियम.

# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 29 अप्रैल 2008

क्रमांक ई-01-01/2008/एक/2.—श्री निर्मल कुमार खाखा, भा. प्र. से. (2000) उपायुक्त, क्षेत्रीय विकास आयुक्त कार्यालय, बस्तर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक उपायुक्त (विकास), आयुक्त, बस्तर संभाग, जगदलपुर के पद पर पदस्थ किया जाता है. साथ ही इन्हें उपायुक्त (राजस्व) का अतिरिक्त प्रभार भी सौंपा जाता है.

2. श्रीमती रितु सेन, भा. प्र. से. (2003) उपायुक्त, क्षेत्रीय विकास आयुक्त कार्यालय, सरगुजा को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक उपायुक्त (विकास), आयुक्त, सरगुजा संभाग, अंबिकापुर के पद पर पदस्थ किया जाता है. साथ ही इन्हें उपायुक्त (राजस्व) का अतिरिक्त प्रभार भी सौंपा जाता है.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय केन्द्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2008

3. श्री निर्मल कुमार खाखा एवं श्रीमती रितु सैन द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 1954 के नियम-9 के तहत उपायुक्त (विकास), आयुक्त, बस्तर संभाग/सरगुजा संभाग के असंवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में, भारतीय प्रशासनिक सेवा के अपर कलेक्टर वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

रायपुर, दिनांक 1 मई 2008

क्रमांक ई-1-9/2008/1/2.— श्री के. श्रीनिवासुलु, भा. प्र. से. (एसके: 1994), छत्तीसगढ़ राज्य में अंत:संवर्गीय प्रतिनियुक्ति पर संचालक, भू-अभिलेख एवं संचालक, मुद्रण एवं लेखन सामग्री के पद पर कार्यरत है. सिक्किम सरकार, कार्मिक, प्रशासनिक सुधार एवं प्रशिक्षण विभाग, गैंगटोक के आदेश क्रमांक 2488/G/DOP, दिनांक 23-2-2008 के द्वारा श्री के. श्रीनिवासुलु, को अधिसमय वेतनमान रु. 18400-500-22400/- में (छत्तीसगढ़ राज्य में अंत:संवर्गीय प्रतिनियुक्ति पर होने के फलस्वरूप) प्रोफार्मा पदोन्नति दिनांक 10-01-2008 से प्रदाय किया गया है.

2. अत: एतद्द्वारा श्री के. श्रीनिवासुलु, भा. प्र. से. को अधिसमय वेतनमान रु. 18400-500-22400/- का लाभ पदोन्नति दिनांक 10-01-2008 से प्रदान किया जाता है तथा उन्हें आयुक्त, भू-अभिलेख एवं आयुक्त, मुद्रण एवं लेखन सामग्री के पद पर स्थानापन्न रूप से आगामी आदेश तक पदस्थ किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 3 मई 2008

क्रमांक ई-01-01/2008/एक/2.— श्री जूसुफ मिंज, भा. प्र. से. (1997) संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, उच्च शिक्षा विभाग को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक संयुक्त सचिव, आवास, पर्यावरण एवं नगरीय विकास विभाग के पद पर पदस्थ किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**शिवराज सिंह**, मुख्य सचिव.

रायपुर, दिनांक 30 अप्रैल 2008

क्रमांक ई-7/33/2004/1/2.—श्री एम. आर. ठाकुर, भा. प्र. से., संचालक, आदिमजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान, रायपुर के दिनांक 07-04-2008 से 03-05-2008 तक (27 दिवस) के अर्जित अवकाश अवधि में संचालक, आदिमजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान, रायपुर का कार्य श्री अवध बिहारी, आयुक्त, आदिवासी विकास, छत्तीसगढ़, रायपुर को संपादित करने हेतु आदेशित किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 30 अप्रैल 2008

क्रमांक ई-7/8/2003/1/2.—इस विभाग का समसंख्यक आदेश दिनांक 27-3-2008 के द्वारा श्रीमती रेणु जी. पिल्ले, भा. प्र. से., सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग को दिनांक 26-03-2008 से 04-04-2008 तक (10 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया था. इसी अनुक्रम में श्रीमती पिल्ले को दिनांक 05-04-2008 से 17-04-2008 तक (13 दिवस) का और अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 18, 19 एवं 20 अप्रैल, 2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. शेष शर्तें यथावत् रहेंगी.

रायपुर, दिनांक 3 मई 2008

क्रमांक ई-7/53/2004/1/2.—इस विभाग का समसंख्यक आदेश दिनांक 05-04-2008 द्वारा डॉ. कमल प्रीत सिंह, भा. प्र. से., कलेक्टर, कोरिया, बैकुण्ठपुर को दिनांक 07-04-2008 से 26-04-2008 तक (20 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया था. डॉ. सिंह द्वारा दिनांक 21-04-2008 को कार्यभार ग्रहण कर लिए जाने के फलस्वरूप दिनांक 21-04-2008 से 26-04-2008 तक (06 दिवस) का स्वीकृत अर्जित अवकाश एतद्द्वारा निरस्त किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 3 मई 2008

क्रमांक ई-7/46/2004/1/2.—श्री जी. एस. मिश्रा, भा. प्र. से., आयुक्त, बस्तर संभाग, जगदलपुर को दिनांक 28-04-2008 से 16-04-2008 तक (19 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 27-4-2008 तथा दिनांक 17, 18 एवं 19 मई, 2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री मिश्रा आगामी आदेश तक आयुक्त, बस्तर संभाग, जगदलपुर के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री मिश्रा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री मिश्रा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री मिश्रा के उक्त अवकाश अवधि में श्री एम. एस. परस्ते, कलेक्टर, जिला-बस्तर अपने वर्तमान कार्य के साथ-साथ आयुक्त, बस्तर संभाग, जगदलपुर का चालू कार्य सम्पादित करेंगे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. के. बाजपेयी**, उप-सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 24 अप्रैल 2008

क्रमांक 286/265/2008/1-8/स्था.—श्री पी. एस. तिवारी, उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खाद्य एवं नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग को दिनांक 21-04-2008 से 26-04-2008 तक 06 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री पी. एस. तिवारी, उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खाद्य एवं नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री पी. एस. तिवारी अवकाश पर नहीं जाते तो उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खाद्य एवं नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 28 अप्रैल 2008

क्रमांक 447/293/2008/1-8/स्था.—श्री सी. जे. खत्री, वित्तीय सलाहकार, छत्तीसगढ़ शासन, आ. जा., अनु. जन. जा. विकास विभाग मंत्रालय को दिनांक 09-04-2008 से 17-04-2008 तक 09 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री सी. जे. खत्री, वित्तीय सलाहकार, छत्तीसगढ़ शासन, आ. जा., अनु. जन. जा. विकास विभाग के पद पर पुन:

पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री सी. जे. खत्री अवकाश पर नहीं जाते तो वित्तीय सलाहकार, छत्तीसगढ़ शासन, आ. जा., अनु. जन. जा. विकास विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 2 मई 2008

क्रमांक 451/349/2008/1-8/स्था.—श्री बी. एल. अहिरवार, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वन विभाग को दिनांक 21-4-2008 से 26-04-2008 तक 06 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री बी. एल. अहिरवार को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री बी. एल. अहिरवार अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वन विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 2 मई 2008

क्रमांक 453/350/2008/1-8/स्था.—श्री एन. डी. भोयर, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग को दिनांक 21-4-2008 से 29-4-2008 तक 09 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एन. डी. भोयर को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री एन. डी. भोयर अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 2 मई 2008

क्रमांक 455/360/2008/1-8/स्था.—श्री विकास मिश्रा, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग को दिनांक 22-4-2008 से 6-5-2008 तक 15 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री विकास मिश्रा को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री विकास मिश्रा अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 2 मई 2008

क्रमांक 457/323/2008/1-8/स्था.—श्री पारसनाथ राम, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग को दिनांक 21-4-2008 से 9-5-2008 तक 19 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री पारसनाथ राम को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री पारसनाथ राम अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 2 मई 2008

क्रमांक 459/355/2008/1-8/स्था.—श्री संजय कनकने, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खनिज साधन विभाग को दिनांक 20-5-2008 से 31-5-2008 तक 12 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री संजय कनकने को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खनिज साधन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि संजय कनकने अवकाश पर नहीं जाते तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खनिज साधन विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 3 मई 2008

क्रमांक 485/322/2008/1-8/स्था.—श्री आर. सी. सूर्यवंशी, सहायक सुरक्षा अधिकारी, छत्तीसगढ़ मंत्रालय को दिनांक 17-4-2008 से 3-5-2008 तक 17 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री आर. सी. सूर्यवंशी को सहायक सुरक्षा अधिकारी, छत्तीसगढ़ मंत्रालय के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री आर. सी. सूर्यवंशी अवकाश पर नहीं जाते तो सहायक सुरक्षा अधिकारी, छत्तीसगढ़ मंत्रालय के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 3 मई 2008

क्रमांक 487/353/2008/1-8/स्था.—श्री एस. के. चक्रवर्ती, उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग को दिनांक 12-5-2008 से 31-5-2008 तक 20 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एस. के. चक्रवर्ती को उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री एस. के. चक्रवर्ती अवकाश पर नहीं जाते तो उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 3 मई 2008

क्रमांक 489/339/2008/1-8/स्था.—श्री सी. एस. डेहरे, उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग को दिनांक 29-4-2008 से 13-5-2008 तक 15 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री सी. एस. डेहरे को उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री सी. एस. डेहरे अवकाश पर नहीं जाते तो उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजय कुमार सिंह,** अवर सचिव.

---

## परिवहन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 5 मई 2008

क्रमांक 536/तक. विधान/टीसी/08.—छत्तीसगढ़ मोटरयान कराधान अधिनियम, 1991 (क्रमांक 25 सन् 1991) की धारा 21 की उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, आरक्षित प्रक्रम वाहन कर (स्पेयर टैक्स) को छोड़कर, वैध परमिट (अस्थायी तथा स्थायी) के अन्तर्गत आने वाले तथा संचालित समस्त प्रक्रम वाहन हेतु, उक्त अधिनियम की धारा 3 के अधीन उद्ग्रहणीय कर के भुगतान से आंशिक रूप में नीचे सारणी में विनिर्दिष्ट मार्गों पर छूट प्रदान करती है :—

सारणी

| स. क्र. (1) | मार्ग का नाम (2) |
|---|---|
| 1. | दोरनापाल से जगरगुण्डा, व्हाया पोलमपल्ली, चिंतागुफा, चितनार |
| 2. | किरन्दुल से जगरगुण्डा, व्हाया पालनार, अरनपुर |
| 3. | बीजापुर से मिरतूर, व्हाया गंगालूर, भैरमगढ़ |
| 4. | बीजापुर से जगरगुण्डा, व्हाया आवापल्ली, वासागुड़ा |
| 5. | नैमड़ से बेदरे, व्हाया कुटरू |
| 6. | बीजापुर से पुजारी कांकेर, व्हाया आवापल्ली, उसूर |
| 7. | इंजरम से भेजी, व्हाया कोंटा, गोरखा |

उपरोक्त छूट निम्नलिखित शर्तों के अध्यधीन रहेगी :—

1. उक्त अधिनियम के प्रथम अनुसूची के मद 4 के उपमद (ङ) के सरल क्रमांक (1) के अधीन उद्ग्रहणीय आरक्षित प्रक्रम वाहन कर (स्पेयर टैक्स) नियमित रूप से भुगतान किया जायेगा.

2. उक्त अधिनियम के प्रथम अनुसूची के मद 4 के उपमद (घ) के अधीन कर की पूर्ण छूट प्राप्त होगी.

3. प्रक्रम वाहनों का संचालन उक्त मार्गों पर वैध परमिटों के अन्तर्गत ही किया जायेगा.

No. 536/Tak. Vidhan/TC/08.—In exercise of the powers conferred by sub-section (1) of section 21 of the Chhattisgarh Motoryan Karadhan Adhiniyam, 1991 (No. 25 of 1991), the State Government hereby exempts, in part from payment of tax leviable under section 3 of the said Act, to all stage Carriages covered by and operating under valid permits (Temporary or substantive), except the Reserve Stage Carriage Tax (Spare Tax) on the routes as specified in the table below :—

TABLE

| S. No. (1) | Routes (2) |
|---|---|
| 1. | Dornapal to Jagargunda Via Polampalli, Chintagufa, Chintnar |
| 2. | Kirandul to Jagargunda Via Palnar, Arnpur |
| 3. | Bijapur to Mirtur Via Gangalur, Bhairamgarh |
| 4. | Bijapur to Jagargunda Via Avapalli, Vasaguda |
| 5. | Naemed to Bedra Via Kutroo |
| 6. | Bijapur to Pujari Kanker Via Avapalli, Usur |
| 7. | Injram to Bheji Via Konta, Gorkha. |

The above exemption shall be subject to following conditions :—

1. The reserve Stage Carriage Tax (Spare Tax) leviable under serial No. (1) of sub-item (c) of item IV of the First Schedule of the said Act, shall be paid regularly.

2. The total exemption of tax shall be under sub-item (d) of item IV of the First Schedule of the said Act.

3. Stage Carriages shall be plied on the above routes only on valid permits.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अशोक जुनेजा**, विशेष सचिव.

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 29 अप्रैल 2008

क्रमांक एफ 1-7/2004/11/(6).—विभागीय पदोन्नति समिति की अनुशंसा के आधार पर राज्य शासन एतद्द्वारा श्री आर. आर. राजभानू, निरीक्षक, फर्म्स एवं संस्थाएं, बिलासपुर को उनके कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से सहायक पंजीयक, फर्म्स एवं संस्थाएं के पद पर वेतनमान 8000-275-13500 में पदोन्नत करता है.

2. पदोन्नति पश्चात् श्री आर. आर. राजभानू, निरीक्षक, को श्री डी. डी. महंत, सहायक पंजीयक, रायपुर की पदोन्नति के फलस्वरूप रिक्त हुए सहायक पंजीयक फर्म्स एवं संस्थाएं, छत्तीसगढ़, रायपुर के पद पर पदस्थ किया जाता है. श्री राजभानू को छत्तीसगढ़ सोसायटी रजिस्ट्रीकरण अधिनियम 1973 एवं भारतीय भागीदारी अधिनियम 1932 की सहायक पंजीयक की शक्तियां प्राप्त होंगी.

3. प्रमाणित किया जाता है कि इस पदोन्नति के लिए छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के अधीन निर्धारित आरक्षण रोस्टर का पालन किया गया है.

रायपुर, दिनांक 29 अप्रैल 2008

क्रमांक एफ 1-7/2004/11/(6).—विभागीय पदोन्नति समिति की अनुशंसा के आधार पर राज्य शासन एतद्द्वारा श्री डी. डी. महंत, सहायक पंजीयक, फर्म्स एवं संस्थाएं, रायपुर को उनके कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से उप पंजीयक, फर्म्स एवं संस्थाएं के पद पर वेतनमान 10000 325-15200 में पदोन्नत करता है.

2. पदोन्नति पश्चात् श्री डी. डी. महंत को उप पंजीयक के पद पर कार्यालय, पंजीयक, फर्म्स एवं संस्थाएं, छत्तीसगढ़, रायपुर में पदस्थ किया जाता है.

3. प्रमाणित किया जाता है कि इस पदोन्नति के लिए छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के अधीन निर्धारित आरक्षण रोस्टर का पालन किया गया है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विनोद गुप्ता,** विशेष सचिव.

## महिला एवं बाल विकास विभाग
## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 23 अप्रैल 2008

क्रमांक एफ 1-17/2007/मबावि/50.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ महिला एवं बाल विकास विभाग (राजपत्रित) सेवा भर्ती नियम के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ :—**

(1) इन नियमों का संक्षिप्त नाम छत्तीसगढ़ महिला एवं बाल विकास विभाग (राजपत्रित) सेवा भर्ती नियम 2008 है.

(2) ये राजपत्र में इसकी अधिसूचना की तारीख से प्रवृत्त होंगे.

2. **परिभाषायें :—** इन नियमों में जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो :—

(क) सेवा के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, सरकार;

(ख) "आयोग" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग;

(ग) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, नियम 6 के अधीन संचालित परीक्षा;

(घ) "सरकार" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ सरकार;

(ङ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल;

(च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

(छ) "अन्य पिछड़े वर्ग" से अभिप्रेत है, समय-समय पर संशोधित छत्तीसगढ़ सरकार, सामान्य प्रशासन विभाग (आरक्षण प्रकोष्ठ) की अधिसूचना क्रमांक एफ-8-5-पच्चीस-4-84, दिनांक 26-12-84 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग ;

(ज) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

(झ) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;

(ञ) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ महिला एवं बाल विकास (राजपत्रित) सेवा;

(ट) "राज्य" से तात्पर्य है, छत्तीसगढ़ राज्य ।

3. **विस्तार तथा लागू होना:-** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में दिये गये उपबंधो की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य को लागू होंगे ।

4. **सेवा का गठन:-** सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे अर्थात् :-

(1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय अनुसूची एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूल हैसियत से धारण कर रहे हों ।

(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने से पूर्व सेवा में भर्ती किये गये हों ।

(3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबन्धों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों ।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान आदि:-** सेवा का वर्गीकरण, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या, तथा उनसे संलग्न वेतनमान, अनुसूची एक में अन्तर्विष्ट उपबंधों के अनुसार होंगे ।

परन्तु सरकार, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर वृद्धि या कमी कर सकेगी ।

6. **भर्ती का तरीका:-** (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जाएगी, अर्थात :-

**(क)** प्रतियोगिता परीक्षा/चयन से सीधी भर्ती द्वारा,

**(ख)** पहले से ही सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा,

**(ग)** सेवा में विनिर्दिष्ट पदों पर व्यक्तियों के स्थानान्तरण/प्रतिनियुक्ति द्वारा,

(2) उप नियम (1) के खण्ड (ख) या खण्ड (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची एक में विनिर्दिष्ट पदों की संख्या के अनुसूची दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी ।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, सेवा की किसी ऐसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को जिसको या जिनको भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरा जाना अपेक्षित हो, भरे जाने के प्रयोजन के लिए अपनाये जाने वाला तरीका, ऐसे प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर सरकार द्वारा आयोग के परामर्श से अवधारित की जायेगी ।

(4) उप नियम (1) में अंतर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी यदि सरकार की राय में सेवा की अत्यावश्यकताओं के कारण ऐसा करना अपेक्षित हो, तो सरकार, सामान्य प्रशासन विभाग की पूर्व सहमति से उक्त उपनियम में विनिर्दिष्ट सेवा में भर्ती के तरीकों से भिन्न ऐसे तरीकों को अपना सकेगी जिन्हें कि वह इस संबंध में जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करें ।

(5) सेवा में भर्ती करते समय छ.ग. लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और पिछड़े वर्ग के लिए आरक्षण) अधिनियम, 2004 के प्रावधानों तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी किए जाने वाले निर्देश लागू होंगे ।

7. **सेवा में नियुक्ति:-** इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में समस्त नियुक्तियां, सरकार द्वारा की जाएगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम-6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के तरीकों में से किसी एक तरीके से चयन करने के पश्चात् ही की जाएगी, अन्यथा नहीं ।

8. **सीधी भर्ती के लिए पात्रता की शर्तें:-** परीक्षा/चयन में भाग लेने के लिए पात्र होने हेतु अभ्यर्थियों को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी चाहिए अर्थात:-

1. आयु:

(क) परीक्षा/चयन प्रारंभ होने की तारीख के बाद आने वाली पहली जनवरी को उसने अनुसूची तीन के कालम (3) में विहित आयु पूरी कर ली हो और उसने उक्त अनुसूची के कालम (5) में यथाविर्निदिष्ट आयु पूरी न की हो ।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति या अन्य पिछड़ा वर्ग का हो तो उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 5 वर्ष तक की शिथिलनीय होगी । महिला अभ्यर्थियों हेतु उच्चतर आयु सीमा के साथ समस्त पदों पर सीधी नियुक्ति के लिए आयु 10 वर्ष शिथिलनीय होगी, यत: विधवा, परित्यक्ता, एवं तलाकशुदा महिला अभ्यर्थियों के लिये सामान्य आयु सीमा पर अतिरिक्त 5 वर्ष शिथिलनीय होगी ।

(ग) उन अभ्यर्थी के संबंध में जो छत्तीसगढ़ सरकार के कर्मचारी हो अथवा कर्मचारी रह चुके हों, उच्चतर आयु सीमा में भी नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तक तथा शर्तो के अध्यधीन रहते हुए शिथिल होंगी:-

(एक) ऐसा अभ्यर्थी जो स्थायी अथवा अस्थायी शासकीय सेवक है, अथवा जो अन्य पदों के लिए आवेदन करते है, को 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए ।

(दो) ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से कोई पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए, यह रियायत आकस्मिकता निधि से वेतन

पाने वाले कर्मचारियों, कार्यभारित कर्मचारियों, तथा परियोजना कार्यान्वयन समितियों में कार्यरत कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी ।

**(तीन)** ऐसे अभ्यर्थी को, जो छटनी किया गया शासकीय कर्मचारी है, अपनी आयु में से, उसके द्वारा पूर्व में की गई सम्पूर्ण अस्थाई सेवा की अधिक से अधिक 7 वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं का योग हो, कम करने के लिए अनुज्ञात किया जावेगा बशर्ते कि इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले वह उच्चतर आयु सीमा से अधिक न हो ।

**स्पष्टीकरण:-** शब्द 'छटनी किया गया शासकीय कर्मचारी' से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य अथवा किसी भी संघटक इकाई की अस्थायी सरकारी सेवा में लगातार कम से कम छः माह तक की कालावधि तक रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना रजिस्ट्रीकरण कराने या सरकारी सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन पत्र देने की तारीख से अधिक से अधिक 3 वर्ष पूर्व, स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो ।

(घ) ऐसे अभ्यर्थी को, जो भूतपूर्व सैनिक हो, अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने को अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु, निकले वह अधिकतम आयु सीमा से अधिक न हो ।

***स्पष्टीकरण:-*** शब्द भूतपूर्व सैनिक से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति, जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छह माह की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसकी किसी भी रोजगार कार्यालय में अपनी रजिस्ट्रीकरण कराने या सरकारी सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन पत्र देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व, मितव्ययता इकाई की सिफारिशों के परिणामस्वरूप या स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छंटनी की गई हो या जो अधिशिष्ट (सरप्लस) घोषित किया गया हो:-

**(एक)** ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें मस्टरिंग आउट कन्सेशन के अधीन मुक्त कर दिया गया हो ।

**(दो)** ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जो दूसरी बार नामांकन किये गये हो, और जिन्हें :

(क) अल्पकालीन वचनबंद पूर्ण हो जाने पर,

(ख) नामांकन की शर्ते पूर्ण हो जाने पर, सेवामुक्त कर दिया हो,

**(तीन)** मद्रास सिविल इकाई (यूनिट) के भूतपूर्व कार्मिक,

**(चार)** ऐसे अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) जिसमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशंड अधिकारी भी आते है जिन्हें उनकी संविदा पूर्ण होने पर

सेवोन्मुक्त किया गया है ।

**(पांच)** ऐसे अधिकारी, जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर छः मास से अधिक समय तक निरंतर कार्य कर लेने के पश्चात् सेवोन्मुक्त किया गया हो,

**(छः)** ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो,

**(सात)** ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त कर दिया गया है कि वे दक्ष सैनिक बनने के योग्य नहीं है,

**(आठ)** ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिनको गोली लग जाने, घाव हो जाने आदि के कारण चिकित्सकीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो ।

**(ड.)** उन अभ्यर्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ राज्य निगमों/बोर्डों के कर्मचारी हो, उच्चतर आयु सीमा में 38 वर्ष तक की छूट दी जावेगी ।

**(च)** उन अभ्यर्थियों के संबंध में, जो परिवार कल्याण कार्यक्रम के अंतर्गत 'ग्रीन कार्ड धारक' हो, उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 7 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

**(छ)** अश्पृश्यता निवारण नियम, 1984 के लिए "छत्तीसगढ़ अन्तर्राजातीय विवाह प्रोत्साहन योजना" के अधीन किसी पुरस्कृत दम्पत्ति के सवर्ण पार्टनर के संबंध में सामान्य उच्चतर आयु सीमा 5 वर्ष तक शिथिल की जायेगी ।

**(ज)** शहीद राजीव पांडे पुरस्कार, गुंडाधुर सम्मान, महाराजा प्रवीर चंद्र भंज देव सम्मान प्राप्त खिलाडियों तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार धारक अभ्यर्थियों के लिए सामान्य उच्चतर आयु सीमा 5 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

**(झ)** होमगार्ड के स्वयंसेवी नगर सैनिकों तथा नान कमीशंड अधिकारियों के संबंध में नगर सेना में उनके द्वारा पूरे किये गये सेवा वर्ष के बराबर उच्चतर आयु सीमा में छूट दी जायेगी । उपर्युक्त छूट की सीमा 8 वर्ष अर्थात होम गार्ड तथा नान कमीशंड अधिकारी के संबंध में आयु में ऐसी छूट देने के पश्चात् किन्तु किसी भी मामले में उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए ।

**(ञ)** उपरोक्त के अतिरिक्त अभ्यर्थियों की आयु सीमा के संबंध में पारित निर्देश सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा आयु सीमा में छूट के संबंध में समय-समय पर जारी समस्त निर्देश लागू होंगे ।

***टिप्पणी:-*** ऐसे अभ्यर्थी जिन्हें उपर्युक्त नियम 8 (ग) (1) और (2) में वर्णित आयु संबंधी रियायतों के अन्तर्गत चयन के लिये पात्र पाया गया है, उस स्थिति में नियुक्ति के पात्र नहीं होंगे, यदि आवेदन पत्र प्रस्तुत करने के पश्चात या तो परीक्षा लिए जाने के पूर्व या उसके पश्चात सेवा से त्यागपत्र देते है तथापि यदि आवेदन पत्र प्रस्तुत करने के पश्चात् उनकी सेवा या पद से छटनी की जाये तो वे नियुक्ति के पात्र बने रहेंगे । किसी भी अन्य मामले में इन आयु सीमाओं में

छूट नहीं दी जायेगी । विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा में सम्मिलित होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी से पूर्व अनुज्ञा अभिप्राप्त करनी होगी ।

2. **शैक्षणिक अर्हता:-**

अभ्यर्थियों के पास अनुसूची तीन में दर्शाये अनुसार सेवा के लिए विहित शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिए ।

(क) अपवादिक मामलों में, आयोग, सरकार की सिफारिश पर किसी ऐसे अभ्यर्थी को अर्ह मान सकेगा, जो यद्यपि इस खण्ड में निर्धारित अर्हताओं में से कोई भी अर्हता न रखता हो, किन्तु जिसने अन्य संस्थाओं द्वारा संचालित परीक्षाएं ऐसे स्तर से उत्तीर्ण की हो, जो आयोग की राय में ऐसे अभ्यर्थियों को परीक्षा/चयन के लिए प्रवेश करना न्यायोचित हो, और

(ख) ऐसे अभ्यर्थियों को जो अन्यथा अर्ह हों, किन्तु जिन्होंने ऐसे विदेशी विश्वविद्यालयों से, जिन्हें सरकार द्वारा विनिर्दिष्ट रूप से मान्यता प्रदान नहीं की गई है, उपाधियां प्राप्त की है, को भी आयोग के विवेकानुसार परीक्षा/चयन हेतु विचार किया जा सकेगा ।

3. **फीस:-**

अभ्यर्थी को आयोग द्वारा विहित की गई फीस का भुगतान करना होगा ।

9. **निरर्हता:-** अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिये किसी भी साधन से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को आयोग द्वारा उसके चयन के लिए निरर्हता माना जा सकेगा ।

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में आयोग का विनिश्चय अंतिम होगा:-** परीक्षा/चयन में प्रवेश के लिए अभ्यर्थी की पात्रता या अन्यथा के संबंध में आयोग का विनिश्चय अंतिम होगा तथा किसी ऐसे अभ्यर्थी को जिसे आयोग द्वारा प्रवेश प्रमाण-पत्र जारी नहीं किया गया है, परीक्षा में प्रवेश नहीं दिया जायेगा ।

11. **प्रतियोगी परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती:-** (1) सेवा में भर्ती के लिये प्रतियोगी परीक्षा/चयन ऐसे अन्तरालों से ली जायेगी जैसा कि सरकार, आयोग के परामर्श से समय-समय पर अवधारित करे ।

(2) ऐसे आदेशों के अनुसरण में आयोग परीक्षा का संचालन करेगा जैसा कि आयोग के परामर्श से सरकार समय-समय पर जारी करें ।

(3) सीधी भर्ती के लिये उपलब्ध रिक्तियों में से 15 प्रतिशत, 18 प्रतिशत तथा 14 प्रतिशत स्थान पर उन अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रखे जाएंगे जो छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्ग के लिए

आरक्षण ) अधिनियम 1994 के अधीन क्रमशः अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति तथा अन्य पिछड़े वर्गो के सदस्य हैं ।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय उन अभ्यर्थियों को, जो अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्ग के सदस्य हो नियुक्ति पर

विचार उसी क्रम में किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों चाहे अन्य अभ्यर्थी की तुलना में उनका सापेक्षित स्थान कुछ भी क्यों न हो ।

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्ग के अभ्यर्थियों को, जिन्हें आयोग ने प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिये उपयुक्त घोषित किया हो, यथास्थिति अनुसूचित जातियों अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्ग के अभ्यर्थियों के लिए उपनियम (3) के अधीन आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा ।

(6) महिलाओं के लिए सीधी भर्ती में 30 प्रतिशत पद आरक्षित रहेंगे ।

(7) नि:शक्त अभ्यर्थियों के लिए सीधी नियुक्ति में 6 प्रतिशत पद क्षैतिज आधार पर आरक्षित रहेंगे ।

(8) जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और लोक सेवा आयोग अथवा किसी सक्षम प्राधिकारी की राय में यह पाया जाता है कि आरक्षित पदों पर भर्ती के लिए चाहा गया अनुभव रखने वाले अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों, और अन्य पिछड़े वर्गो के अभ्यर्थियों की पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, वहां लोक सेवा आयोग/सक्षम प्राधिकारी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्ग के अभ्यर्थियों के संबंध में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा ।

12. **आयोग द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची:-**

(1) आयोग, ऐसे अभ्यर्थियों की, जो ऐसे स्तर से जैसा कि आयोग अवधारित करे अर्ह हो, तथा नि:शक्त श्रेणी, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्ग के ऐसे अभ्यर्थियों की, जो यद्यपि, उस स्तर से अर्हित न हो, किन्तु जिन्हें आयोग ने प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुये, सेवा में नियुक्ति के लिए उपयुक्त घोषित किया हो, गुणागण (मैरिट) के क्रम से बनाई गई एक सूची सरकार को अग्रेषित करेगा । यह सूची सर्वसाधारण की जानकारी के लिए भी प्रकाशित की जाएगी ।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, अभ्यर्थियों को उपलब्ध रिक्तियों पर नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिसमें उनके नाम सूची में आये हों ।

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति का कोई अधिकार तब तक प्राप्त नही हो जाता, जब तक की शासन का ऐसी जांच करने के पश्चात जैसे कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाय कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है ।

(4) उपयुक्त (3) के अनुसार

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति:-** (1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति के लिए चयन करने हेतु एक समिति का गठन किया जाएगा, जिसमें अनुसूची चार में वर्णित सदस्य होंगे ।

(2) समिति सामान्यत: एक वर्ष से अनधिक के अंतरालों में अपनी बैठक करेगी ।

(3) प्रथम श्रेणी एवं द्वितीय श्रेणी के पदो पर पदोन्नति द्वारा भरे जाने के लिए छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग (पदोन्नति) नियम, 2003 के अधीन मॉडल रोस्टर अनुसार लागू होगा ।

(4) रिक्तियों के लिए पदोन्नति की प्रकिया सरकार के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी किए निर्देशों के अनुसार होगी ।

14. **पदोन्नति के लिये पात्रता संबंधी शर्ते:-**

(1) समिति उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी जिन्होंने उस वर्ष की पहली जनवरी को उतने वर्षो की सेवा स्थापन्न रूप में या मूल रूप में जैसा अनुसूची 4 के कॉलम (3) में वर्णित है, उस पद पर जिससे पदोन्नति की जानी है पूर्ण कर ली हो तथा जो उपनियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण के क्षेत्र के भीतर आते हों ।

**स्पष्टीकरण:- पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति :-** संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति की बैठक आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की अवधि की गणना, उस कैलेण्डर वर्ष से की जायेगी जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया है, और फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं ।

(2) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के प्रावधान पदोन्नति के संबंध में लागू होंगे ।

(3) **(क)** ऐसे मामलों में जहां पदोन्नति वरिष्ठता सह उपयुक्तता (सीनियॉरिटी कम फिटनेस) अथवा जिनमें पदोन्नति हेतु अनुपयुक्त अधिकारियों को छोड़कर वरिष्ठता के आधार पर की जानी हो वहां सभी संवर्गो के लिए कोई भी विचारण क्षेत्र नहीं होगा । केवल उतनी ही संख्या में लोक सेवकों के मामलों पर वरिष्ठता के अनुसार विचार किया जाएगा, जो प्रत्येक प्रवर्ग के अधीन विद्यमान तथा एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति के कारण प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी ।

(ख) उप नियम (3)(क) का प्रत्याशित रिक्तियों के अतिरिक्त पूर्वोक्त अवधि के दौरान होने वाली अप्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए, दो लोक सेवकों के या चयन सूची में सम्मिलित लोक सेवकों के की संख्या के 25 प्रतिशत, जो भी अधिक हो, के नाम चयन सूची में सम्मिलित करने के उद्देश्य से प्रत्येक प्रवर्ग के लिए अपेक्षित संख्या में लोक सेवकों के नाम पर विचार किया जाएगा ।

(4) शासन द्वारा पदोन्नति हेतु निर्धारित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति की जाएगी ।

15. **उपयुक्त व्यक्तियों की सूची तैयार किया जाना :–** (1) समिति, ऐसे व्यक्तियों की, एक सूची तैयार करेगी जो उपर्युक्त नियम 14 में विहित शर्तो को पूरा करते हों, तथा जो समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति/स्थानांतरण के लिए उपयुक्त ठहरायें गये हों । यह सूची चयन सूची के तैयार करने की तारीख से 1 वर्ष के दौरान सेवा निवृत्त तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी । चयन सूची में सम्मिलित व्यक्तियों की संख्या का 25 प्रतिशत को मिलाकर एक आरक्षित सूची पूर्वोक्त कालावधि के दौरान आकल्पित रिक्तियों को भरने के लिए भी तैयार करेगा ।

(2) उपयुक्त अधिकारियों की सूची छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के प्रावधानो के अनुसार तैयार की जायेगी ।

(3) इस प्रकार तैयार की गयी सूची का प्रतिवर्ष पुनर्विलोकन तथा पुनरीक्षण किया जायेगा ।

(4) यदि इस प्रकार के चयन, पुनर्विलोकन अथवा पुनरीक्षण की प्रक्रिया में निम्नतर सेवा के किसी सदस्य को अतिष्ठित करना प्रस्तावित हो तो, समिति प्रस्तावित अधिक्रमण के संबंध में अपने कारणों को अभिलिखित करेगी ।

16. **चयन सूची:–**

(1) आयोग सरकार से प्राप्त हुए अन्य दस्तावेजों के साथ-साथ समिति द्वारा तैयार की गई सूची पर विचार करेगा और यदि उसमें वह कोई परिवर्तन आवश्यक न समझे तो उसे अनुमोदित करेगा ।

(2) यादि आयोग सरकार से प्राप्त सूची में कोई परिवर्तन करना आवश्यक समझें तो वह प्रस्तावित परिवर्तनों के संबंध में सरकार को सूचित करेगा तथा सरकार उस पर यदि कोई मत प्रकट करे तो उस पर ध्यान देते हुए ऐसे संशोधनों सहित, यदि कोई हो जो उसकी राय में न्यायोचित तथा उपयुक्त हो, सूची को अंतिम रूप से अनुमोदित कर सकेगा ।

(3) आयोग द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित सूची, सेवा के सदस्यों की अनुसूची चार

के कॉलम (2) में दर्शित पदो से, अनूसूची चार के कॉलम (3) में दर्शित पद में पदोन्नति करने के लिए चयन सूची होगी ।

(4) चयन सूची सामान्यत: तब तक लागू रहेगी जब तक कि नियम 15 के उपनियम (3) के अनुसार उसका पुनर्विलोकन या पुनरीक्षण न किया जा जाए, किन्तु इस सूची की वैधता इसकी बनाने की तारीख से 18 महीने की कुल कालावधि के बाद नहीं बढ़ाई जा सकेगी ।

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्तव्य के निर्वाह अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में, सरकार के कहने पर चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा तथा यदि आयोग उचित समझे, तो चयन सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा ।

17. **आयोग से परामर्श :-** (1) नियम 15 के अनुसार तैयार की गई सूची सरकार द्वारा निम्नलिखित के साथ आयोग को भेजी जायेगी :-

(1) सूची में सम्मिलित समस्त व्यक्तियों के अभिलेख,

(2) सेवा के ऐसे सभी सदस्यों के अभिलेख (अनुसूची चार के कालम 2 में दर्शित) जिनका सूची में की गई सिफ़ारिशों के अनुसार अवक्रमण किया जाना प्रस्तावित हो,

(3) सेवा के किसी सदस्य के प्रस्तावित अवक्रमण के संबंध में समिति द्वारा लेखबद्ध किये गये कारण, (अनुसूची चार के कालम 2 में दर्शित) ।

(4) यदि पदोन्नति समिति की बैठक में आयोग के अध्यक्ष अथवा अध्यक्ष/आयोग द्वारा नामांकित आयोग के सदस्य अध्यक्ष के रूप में रहे हों तथा बैठक के कार्यवाही विवरण पर समिति के अध्यक्ष सहित सभी सदस्यों के अनुमोदन के हस्ताक्षर हों तो ऊपर उपनियम (1) की कार्यवाही अनिवार्य नहीं होगी ।

18. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति:-**

(1) चयन सूची में सम्मिलित अधिकारियों की नियुक्तियां सेवा संवर्ग (काडर) के अन्तर्गत आने वाले पदों पर उसी क्रम में की जाएगी जिस क्रम में ऐसे अधिकारियों के नाम चयन सूची में आए हो ।

(2) ऐसे किसी व्यक्ति को, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, सेवा में नियुक्ति के पूर्व विभागीय पदोन्नति समिति से परामर्श करना सामान्यत: तब तक आवश्यक नहीं होगा, जब तक चयन सूची में उसका नाम सम्मिलित किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख के बीच की कालावधि के दौरान उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आई हो, जो सरकार की राय में ऐसी हो जिससे वह सेवा में नियुक्ति के लिए अनुपयुक्त हो गया हो ।

19. **परिवीक्षा:-** सेवा में सीधी भर्ती किये गये प्रत्येक व्यक्ति दो वर्ष की कालावधि के लिए परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा ।

20. **निर्वचन:-** यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्‌भूत होता है तो वह सरकार को निर्दिष्ट किया जायेगा, जिसका उस पर विनिश्चय अंतिम होगा ।

21. **शिथिलीकरण:-**इन नियमों में किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिस पर ये नियम लागू होते हों, राज्यपाल की ऐसी रीति से कार्यवाही करने की शक्ति को, जो उसे न्याय संगत और साम्यपूर्ण प्रतीत होती हो, सीमित या कम करती है,

परन्तु किसी मामले को ऐसी रीति से नहीं निपटाया जाएगा जो कि इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो ।

22. **व्यावृत्ति:-** इन नियमों में की कोई भी बात अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्ग के सदस्यों के लिए राज्य सरकार द्वारा इस संबंध में समय-समय पर जारी किए गए आदेशों के अनुसार उपबंध किए जाने के लिए अपेक्षित आरक्षण तथा अन्य शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी ।

23. **निरसन और व्यावृत्ति:-** वे समस्त नियम जो इन नियमों के तत्स्थानी हैं और इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त सभी नियमों के अन्तर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद् द्वारा निरसित किये जाते है ।

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन किया गया कोई भी आदेश या की गई कार्यवाई इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन किया गया आदेश या की गई कार्यवाई समझी जायेगी ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. पी. देवांगन,** उप-सचिव.

# अनुसूची - एक
## (नियम 5 देखिये)

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | | पदों की संख्या, | वर्गीकरण | वेतनमान | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1 | आयुक्त/संचालक | | 1 | प्रथम श्रेणी | 15100-18000/- | भारतीय प्रशासनिक सेवा (आई.ए.एस.) |
| 2 | संयुक्त संचालक | | 2 | प्रथम श्रेणी | 12000-16500/- | - |
| 3 | संचालक (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र - संयुक्त संचालक संवर्ग) | | 1 | प्रथम श्रेणी | 12000-16500/- | - |
| **कनिष्ठ प्रथम श्रेणी** | | | | | | |
| 4 | उपसंचालक | 03 | | | | |
| 5 | उपसंचालक(राज्य संसाधन केन्द्र) | 01 | | | | |
| 6 | उपसंचालक (क्षेत्रीय महिला प्रशिक्षण केन्द्र) | 02 | 22 | कनिष्ठ प्रथम श्रेणी | 10000-15200/- | |
| 7 | महाप्रबंधक (छ.ग.महिला कोष) | 01 | | | | विभागीय अधिकारियों की प्रतिनियुक्ति द्वारा |
| 8 | जिला कार्यक्रम अधिकारी | 15 | | | | |
| **वरिष्ठ द्वितीय श्रेणी** | | | | | | |
| 9 | सहायक संचालक (संचालनालय) | 05 | | | | |
| 10 | जि.म.बा.वि अधिकारी | 18 | | | | |
| 11 | अधीक्षिका(नारी निकेतन) | 03 | | | | |
| 12 | कार्यक्रम समन्वयक | 07 | | | | |
| 13 | सहायक कार्यक्रम अधिकारी | 05 | | | | |
| 14 | फैकल्टी मेम्बर/सहायक संचालक (राज्य स्त.संसाधन केन्द्र) | 06 | | | | |
| 15 | फैकल्टी मेम्बर/सहायक संचालक (क्षे.महिला प्रशि.केन्द्र) | 06 | 57 | द्वितीय श्रेणी | 8000-13500/- | |
| 16 | प्रबंधक (छ.ग. महिला कोष) | 03 | | | | 1 पद बैंकिंग क्षेत्र में अथवा विभागीय अधिकारियों की प्रतिनियुक्ति पर, 02 पद राज्य वित्त सेवा से प्रतिनियुक्ति पर |
| 17 | लेखाधिकारी (संचालनालय) | 02 | | | | राज्य वित्त सेवा से प्रतिनियुक्ति पर |
| 18 | लेखाधिकारी (छ.ग. महिला कोष) | 01 | | | | |
| 19 | प्रशासनिक अधिकारी (राज्य स्त. संसाधन केन्द्र) | 01 | | | | कार्यालय अधीक्षक की पदोन्नति द्वारा |
| **कनिष्ठ द्वितीय श्रेणी** | | | | | | |

# अनुसूची – दो
## (नियम 6 देखिये)

| स. क्र. | विभाग का नाम | पदों का नाम | कुल पदों की संख्या | भरे जाने वाले पदों की संख्या | | | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | सीधी भर्ती द्वारा | सेवा के स्थायी सदस्यों की पदोन्नति | अन्य सेवाओं से व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
| 1 | महिला एवं बाल विकास विभाग | 1. आयुक्त/संचालक | 01 | – | – | – | भा.प्र.से. से प्रतिनियुक्ति |
| | | 2. संयुक्त संचालक/संचालक (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र) | 03 | – | 100% | – | – |
| | | **3. कनिष्ठ प्रथम श्रेणी-22** | | – | | | |
| | | उपसंचालक (संचालनालय) | 03 | | | | |
| | | उपसंचालक (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र) | 01 | | | | |
| | | उपसंचालक (क्षेत्रीय महिला प्रशिक्षण केन्द्र) | 02 | | 100% | | |
| | | महाप्रबंधक (छ.ग. महिला कोष) | 01 | | | | विभागीय अधिकारियों को प्रतिनियुक्ति पर |
| | | जिला कार्यक्रम अधिकारी | 15 | | | | |
| | | **4. वरिष्ठ द्वितीय श्रेणी-57** | | 50% | 50% | | |
| | | सहा.संचालक (संचालनालय) | 05 | | | | |
| | | जि.म.बा.वि अधिकारी | 18 | | | | |
| | | अधीक्षिका(नारी निकेतन) | 03 | | | | |
| | | कार्यक्रम समन्वयक | 07 | | | | |
| | | सहा.कार्यक्रम अधिकारी | 05 | | | | |
| | | फैकल्टी मेम्बर/सहायक संचालक (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र) | 06 | | | | |
| | | फैकल्टी मेम्बर/सहायक संचालक (क्षेत्रीय महिला प्रशि.केन्द्र) | 06 | | | | |
| | | प्रबंधक (छ.ग.महिला कोष) | 03 | | | | 1 पद बैंकिंग क्षेत्र से अथवा विभागीय अधिकारियों की प्रतिनियुक्ति पर |
| | | लेखाधिक[illegible] [illegible]ालनालय) | 02 | | | | राज्य [illegible] सेवा से प्र[illegible]युक्ति पर |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| लेखाधिकारी (छ.ग. महिला कोष) | 01 | | | | राज्य वित्त सेवा से प्रतिनियुक्ति पर |
| प्रशासनिक अधिकारी (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र) | 01 | | | | कार्यालय अधीक्षक की पदोन्नति से |
| **5. कनिष्ठ द्वितीय श्रेणी** | | | | | |
| परियोजना अधिकारी | 163 | 50% | 50% | - | (1) पदों के 50% पदों में से 02 पद पोषण आहार निरीक्षक हेतु आरक्षित होंगे । (2) शेष पदों का 50%-50% सहा.सां.अधि.तथा सहा.परि.अधि. से भरा जायेगा । (3) पो.आ.नि. सहा. सां.अधि. तथा सहा.परि. अधि. के समस्त कार्यरत अधिकारियों की पदोन्नति उपरांत अथवा पात्र अधिकारी के उपलब्ध न होने पर कुल अनुमोदित पदों के 50% पर सीधी भर्ती तथा 50% पदों पर पर्यवेक्षकों की पदोन्नति की जावेगी । |

# अनुसूची - तीन

## (नियम 8 देखिये)

| क्र. | विभाग का नाम | सेवा में सम्मिलित पद | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | विहित शैक्षणिक योग्यता | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| | महिला एवं बाल विकास विभाग | 1.जि.म.बा.वि अधिकारी | 21 | 30 | स्नातक | - |
| | | 2.सहायक संचालक | 21 | 30 | स्नातक | - |
| | | 3.अधीक्षिका (नारी निकेतन) | 21 | 30 | स्नातक | - |
| | | 4.कार्यक्रम समन्वयक | 21 | 30 | स्नातक | - |
| | | 5.सहा.कार्यक्रम अधिकारी | 21 | 30 | स्नातक | - |
| | | 6.फैकल्टी मेम्बर (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र) | 21 | 30 | स्नातक | - |
| | | 7.फैकल्टी मेम्बर (क्षेत्रीय महिला प्रशि.केन्द्र) | 21 | 30 | स्नातक | - |
| | | 8.प्रबंधक (छ.ग. महिला कोष) | 21 | 30 | स्नातक | - |
| | | 9.परियोजना अधिकारी | 21 | 30 | स्नातक | - |

# अनुसूची - 4
## (नियम 13 देखिये)

| विभाग का नाम | उन पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है । | उन पदों का नाम जिस पर पदोन्नति की जाना है । | कॉलम (2) में वर्णित पद पर सेवा की न्यूनतम कालावधि | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्य | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| महिला एवं बाल विकास विभाग | **कनिष्ठ प्रथम श्रेणी**<br>उपसंचालक (संचालनालय) /उपसंचालक (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र)/उपसंचालक (क्षेत्रीय महिला प्रशिक्षण केन्द्र)/जिला कार्यक्रम अधिकारी संवर्ग | संयुक्त संचालक/ संचालक (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र) | 5 वर्ष | 1. अध्यक्ष लोक सेवा आयोग या उसके द्वारा नाम निर्देशित सदस्य अध्यक्ष<br>2. अतिरिक्त मुख्य सचिव/या सचिव सदस्य<br>3. आयुक्त/संचालक महिला एवं बाल विकास सदस्य | |
| | **वरिष्ठ द्वितीय श्रेणी**<br>सहायक संचालक/जि.म.बा.वि.अधिकारी/ अधीक्षिका (नारी निकेतन)/कार्यक्रम समन्वयक/सहा. कार्यक्रम अधि./ फैकल्टी मेम्बर (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र)/फैकल्टी मेम्बर (क्षे.महिला प्रशि.केन्द्र) | उपसंचालक/ उपसंचालक(राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र)/उपसंचालक (क्षे.म.प्रशिक्षण केन्द्र)/जिला कार्यक्रम अधिकारी संवर्ग | 3 वर्ष | 1. अध्यक्ष लोक सेवा आयोग या उसके द्वारा नाम निर्देशित सदस्य- अध्यक्ष<br>2. अतिरिक्त मुख्य सचिव/या सचिव- सदस्य<br>3. आयुक्त/संचालक- महिला एवं बाल विकास- सदस्य | |
| | **कनिष्ठ द्वितीय श्रेणी**<br>परियोजना अधिकारी | सहायक संचालक/ जि.म.बा.वि.अधि./ अधीक्षिका (नारी निकेतन) कार्यक्रम समन्वयक/ सहा.कार्य.अधि./ फैकल्टी मेम्बर (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र) /फैकल्टी मेम्बर (क्षे.महिला प्रशि.केन्द्र) | 5 वर्ष | 1. अध्यक्ष लोक सेवा आयोग या उसके द्वारा नाम निर्देशित सदस्य अध्यक्ष<br>2. अतिरिक्त मुख्य सचिव/या सचिव- सदस्य<br>3. आयुक्त/संचालक- महिला एवं बाल विकास- सदस्य | |
| | कार्यालय अधीक्षक | प्रशासनिक अधिकारी (राज्य स्तरीय संसाधन केन्द्र) | 5 वर्ष | -तदैव- | |
| | सहायक परियोजना अधिकारी (डाईंग केडर) | परियोजना अधिकारी | 5 वर्ष | -तदैव- | |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| सहा.सांख्यिकी अधिकारी (डाईंग कंडर) | परियोजना अधिकारी | 5 वर्ष | -तदैव- | |
| पोषण आहार निरीक्षक (डाईंग कंडर) | परियोजना अधिकारी | 5 वर्ष | -तदैव- | परियोजना अधिकारी के [illegible] 02 पदों को पोषण आहार निरीक्षक के पदों पर वर्तमान पदस्थ अधिकारियों की पदोन्नति तक आरक्षित रखा जायेगा। |
| पर्यवेक्षक | परियोजना अधिकारी | 5 वर्ष | -तदैव- | |

रायपुर, दिनांक 23 अप्रैल 2008

क्रमांक एफ 1-17/2007/मबावि/50.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 1-17/2007/मबावि/50, दिनांक 23-04-2008 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. पी. डेहलांगन,** उप-सचिव.

Raipur, the 23rd April 2008

No. F 1-17/2007/WCD/50.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the constitution of India. the Governor of Chhattisgarh hereby makes the following rules relating to the recruitment of the Chhattisgarh Women and Child Development Department (Gazetted) Service. namely:-

## RULE

1. **Short title and commencement:-** (1) This rule may be called the Chhattisgarh Women and Child Development Department (Gazetted) Service Recruitment Rule -- 2008.

(2) It shall come into force with effect from the date of its notification in the "Official Gazette."

2. **Definition :-** In these rules. unless the context otherwise requires -

(a) "Appointing authority" in respect of service means the Government;

(b) "Commission" means the Chhattisgarh Public Service Commission:

(c) "Examination" means the examination conducted under rules 6.

(d) "Government" means the Government of Chhattisgarh;

(e) "Governor" means the Governor of Chhattisgarh:

(f) "Schedule" means a schedules appended to these rules;

(g) "Other Backward Classes" means the other backward classes specified by the amendments from time to time in the Notification No.F-8-5-twentyfive-4-84 dated 26-12-84 of the General Administration Department (Reservation Cell). Chhattisgarh State.

(h) "Scheduled Caste" means the scheduled castes as specified in relation to this State under article 341 of the Constitution of India.

(i) "Scheduled Tribe" means the scheduled Tribes as specified in relation to this State. Under article 342 of the Constitution of India

(j) "Service" means the Women and Child Development Department (Gazetted) Service.

(k) "State" means the State of Chhattisgarh.

3. **Scope and Application:** - Without prejudice to the generality of the provisions contained in the Chhattisgarh (General Condition and Services) Rules – 1961, it shall apply to every member of the service.

4. **Conditions of the services:-** The service shall consist of the following persons, namely :-

(1) Persons who at the commencement of these rules are holding substantively or in the posts specified in schedule-I.

(2) Persons recruited to the service before the commencement of these rules and;

(3) Persons recruited to the service in accordance with the provisions of these rules.

5. **Classification, scale of pay etc:-** The classification of the service, the number of posts included in the service and the scale of pay attached thereto, shall be in accordance with the provision conditioned in schedule-I.

Provided that Government may, from time to time, add to or reduce the number of posts included in the service, either on permanent or temporary basis.

6. **Method of Recruitment:-** (1) Recruitment to the service, after the commencement of these rules shall be made by the following methods, namely: -

(a) By direct recruitment through Competitive Examination /Selection;

(b) By promotion of members already in the service.

(c) By transfer/deputation of persons appointed on the specified post in the service.

(2) The number of persons recruited under clause (b) or clause (c) of sub rule (1) shall not at any time exceed the percentage shown in schedule-II of the number of posts specified in schedule -I

(3) Subject to the provisions of these rules, the method or methods of recruitment to be adopted for the purpose of filling any particular vacancy or vacancies in the service as may be required to be filled during any particular period or recruitment, and the number of person to be recruited by each method shall be determined on each occasion by the Government in consultation with the commission.

(4) Notwithstanding anything contained in sub rule (1), if in the opinion of the Government the exigencies of the services so required, the Government may, with prior concurrence of the General Administration Department (GAD) adopt such methods of recruitment to the service other than those specified in the said sub rule, as it may by order issued in this behalf, prescribe.

(5) At the time of recruitment provisions of Chhattisgarh Public Service (Reservation for Scheduled Castes, Scheduled Tribes and Other Backward Classes) Act 1994 and directions issued from time to time by General Administration Department shall apply.

7. **Appointment to the service:-** All appointments to the service after the commencement of these rules shall be made by the Government and no such appointment shall be made except after selection by one of the methods of recruitment specified in rule-6.

8. **Condition regarding eligibility of candidate for direct recruitment** - In order to eligible for examination/selection, a candidate must satisfy the following conditions namely:-

(1) **Age** : - (a) He must have attained the age prescribed in column (3) of Schedule III and not attained the age as specified in column (5) of the said schedule on the first day of January next following the date of commencement of the examination / selection.

